अर्थः—त्रैलोक्य को प्रकाशित करने के लिए प्रदीप के सदृश इस ग्रन्थ को जो विद्वज्जन मन, वचन और काय की विशुद्धि पूर्वक श्रवण करते हैं, वे नरको के दु खों को भलीभाति जान लेते हैं, इसलिए वे पापों से भयभीत चित्त होते हुए धर्म मे, तप मे और सम्यग्चारित्र मे दत्तचित्त हो जाते है ।।११०।। तथा वे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, यम, नियम और उत्तम तपश्चरण आदि धर्म के फल स्वरूप स्वर्ग एव मध्यलोक के अनुपम सुखों को भोग कर संसार शरीर और भोगों से विरक्त होते हुए जैनेश्वरी दीक्षा धारण कर उत्तम तप करके सिद्ध हो जाते हैं ।।१११।।

**जो भव्य जन इस शास्त्र को लिखते हैं, उनके फल का दिग्दर्शन कराते हैं:—**

**येऽहो लिखन्ति निपुणा वरशास्त्रमेतत्**
**तद् वृद्धये च पठनाय तरन्ति तूर्णम् ।**
**ते ज्ञानवारिधिमनन्तगुणैकहेतु**
**सिद्धान्ततीर्थपरमोद्धरणात्सधर्मात् ।।११२।।**

अर्थः—शास्त्र की वृद्धि के लिए तथा दूसरों को पढने के लिए जो विद्वज्जन इस उत्तम शास्त्र को अपने हाथो से स्वय लिखते है, वे सिद्धान्त रूप उत्कृष्ट तीर्थ के उद्धार स्वरूप पुण्य से अनन्त गुणों के कारण भूत ज्ञानसिन्धु को शीघ्र ही तर जाते है । अर्थात् पूर्ण ज्ञानी बन जाते है ।।११२।।

**जो धनिक जन इस शास्त्र को लिखावेंगे, उनको प्राप्त होने वाले फल का दिग्दर्शन करते हैं:—**

**ये लेखयन्ति धनिनो धनतः किलेदम्**
**सारागमं भुवि सुवर्तन हेतवे ते ।**
**सज्ज्ञानतीर्थविमलोद्धरणात्तपुण्याद—**
**त्राप्यमुत्र सकलं श्रुतमाश्रयन्ति ।।११३।।**

अर्थः—पृथिवी पर आगम के सार को प्रकाशित करने के लिए जो श्रीमान् ( धनवान् ) अपने धन से इस शास्त्र को लिखवाते है, वे समीचीन और निर्मल ज्ञान रूपी तीर्थ के उद्धार स्वरूप पुण्य फल से इस लोक और परलोक मे सकलश्रुतज्ञान को प्राप्त कर लेते है । अर्थात् श्रुतकेवली हो जाते है ।।११३।।

**जो विद्वज्जन शास्त्र का अध्ययन कराते हैं, उनका फल दर्शाते हैं:—**

ये पाठयन्ति सुविदो वरसंयतादीन्
विश्वार्थदीपकमिमं परमागमं ते ।
सज्ज्ञानदानजमहानघपुण्यपाकाज्
ज्ञातश्रुता जगति केवलिनो भवन्ति ।।११४।।

अर्थः—जो विद्वज्जन मुनि, आर्यिका, श्रावक एवं श्राविका जनों को सम्पूर्ण अर्थ के प्रकाशन में दीपक सदृश इस शास्त्र का अध्ययन कराते है अर्थात् पढाते है, वे उत्तम ज्ञान दान के फल से उत्पन्न अत्यन्त शुभ पुण्योदय से संसार में सर्व श्रुत के ज्ञाता होकर पश्चात् केवली हो जाते है ।।११४।।

**इस महान् ग्रन्थ की रचना करके आचार्य श्री क्या चाहते हैं ? उसका दिग्दर्शन कराते है:—**

एतज्जैनवरागमं सुरचितं लोकत्रयोद्दीपकम्
तद् रागेण मया सुशास्त्ररचना व्याजेनमोक्षाप्तये ।
हत्वाज्ञानतमो मदीयमखिलं सद्वर्तमानागमम्
सर्वं मेऽत्र ततोऽप्यमुत्र विधिना दद्याच्छ्रुतं केवलम् ।।११५।।

अस्मिन् ग्रन्थवरे त्रिकालविषये ये वर्णिताः श्रीजिना
ग्रन्थादौ च नुताः समस्त जिनपाः सिद्धाश्च ये साधवः ।
सते वें कृपया ममाशुविमलं सम्पूर्ण रत्नत्रयम्
सर्वान् स्वांश्च गुणान् समाधिमरणं दद्युः स्वशत्रोर्जयम् ।।११६।।

अर्थः—यह त्रैलोक्य दीपक सदृश श्रेष्ठ जिनागम, जन कल्याण के राग से मेरे द्वारा शास्त्र की रचना के बहाने मोक्ष प्राप्ति के लिए रचा गया है, इसलिए विद्यमान यह सर्व समीचीन जिनागम मेरे सम्पूर्ण अज्ञान रूपी अंधकार को नष्ट कर विधिपूर्वक इस लोक में श्रुतज्ञान को और परलोक मे केवलज्ञान देवें ।।११५।। इस उत्तम ग्रन्थ में जिन जिनेन्द्रों ने तीन लोक का वर्णन किया है तथा ग्रन्थ के प्रारम्भ मे जिन अर्हन्तो, सिद्धो एवं साधुओं को नमस्कार किया है, वे सब कृपा करके मुझे शीघ्र ही निर्मल एवं सम्पूर्ण रत्नत्रय, अपने अपने सर्व गुण. समाधिमरण और स्वशत्रुओं पर विजय प्राप्त करने की शक्ति देवें ।।११६।।

अब आचार्य पुनः मंगल याचना करते हैः—

तीर्थेशाः सिद्धनाथास्त्रिभुवनमहिताः साधवो विश्ववन्द्याः
सद्धर्मास्तत्प्रणेतार इह सुशरणाविश्वलोकोत्तमाश्च ।
दातारो भुक्तिमुक्ती दुरितचयहराः सर्व माङ्गल्यदा ये ।
ते मे वो वा प्रदद्युर्निजसकलगुणान् मङ्गलं पापहन्तॄन् ॥११७॥

अर्थः—स्वर्ग-मोक्ष प्रदान करने वाले, दुष्कर्मों के समूह को हरण करने वाले तथा सर्व मंगलो को देने वाले, त्रैलोक्य पूज्य एव विश्व वन्द्य अर्हन्त परमेष्ठी, सिद्ध परमेष्ठी, सर्व साधु परमेष्ठी एवं केवली प्रणीत सद्धर्म ही लोक मे उत्तम मंगल हैं, उत्तमोत्तम है और परमोत्कृष्ट शरणभूत है, अतः ये सभी मुझे, आपको एव सभी को पाप नाशक अपने अपने सभी गुण प्रदान करे ॥११७॥

अब आचार्य इस सिद्धान्त ग्रन्थ के वृद्धि की वाञ्छा करते हैंः—

एतत्सिद्धान्ततीर्थं जिनवरमुखजं धारितं श्रीगणेशै-
र्वन्द्यं मान्यं सदार्च्यं त्रिभुवनपतिभिर्दोषदूरं पवित्रम् ।
अज्ञानध्वान्तहन्तृ प्रवरमिह परं धर्ममूलं सुनेत्रम्
विश्वालोके च भव्यैरसमगुणगणैर्यातु वृद्धिं शिवाय ॥११८॥

अर्थः - यह सिद्धान्त रूपी तीर्थ भगवान् जिनेन्द्र के मुख से निर्झरित है, गणधर देवो द्वारा धारण किया गया है, देवेन्द्र, नागेन्द्र, खगेन्द्र और चक्रवर्ती आदि त्रैलोक्य के अधिपतियो द्वारा वन्द्यनीय, आदरणीय एव सदा पूज्य है। दोषो से दूर, पवित्र, अज्ञान रूपी अन्धकार के नाश मे प्रवीण, धर्म का मूल और उत्तम नेत्र है, अतः मोक्ष प्राप्ति के लिए भव्यो के अनुपम गुण समूहो द्वारा यह सम्पूर्ण लोक मे निरन्तर वृद्धिगत होता रहे ॥११८॥

ग्रन्थेऽस्मिन् पञ्चचत्वारिंशच्छतश्लोकपिण्डिताः ।
षोडशाग्रा बुधैर्ज्ञेयाः सिद्धान्तसारशालिनि ॥११९॥

॥ इति श्री सिद्धान्तसार दीपक महाग्रन्थे भट्टारक श्री सकलकीर्तिविरचिते
पल्यादिमानवर्णनो नाम षोडशोऽधिकारः ॥

॥ इति श्री सिद्धान्तसार दीपकनामाग्रन्थः समाप्तः ॥

ग्रन्थपर्यायन्त्रसमेत ४५१६ ।। सम्वत् १७८६ वर्षे आषाढमासे कृष्णपक्षे तिथौ चतुर्दशी शनिवासरे ।। लिखितं मानमहातमा चाटसु मध्ये ।। श्री मूलसंघे बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे कुन्द-कुन्दाचार्यान्वये भट्टारकजी श्री जगतकीर्ति तत्पट्टे भट्टारक श्री..............द्र कीर्तिजी आचार्यजी श्री कनककीर्तिजी तत् शिष्य पं० रायमल तत् शिष्य पं०..........................दजी तत् शिष्य पं० वृन्द्रावनेन सुपठनार्थं लिखापितं ।। लिखितं....................................................ध्ये ।।

**यादृशं पुस्तकं दृष्ट्वा तादृशं लिखितं मया ।**
**यदि शुद्धमशुद्धं वा मम दोषो न दीयताम् ।।१।।**
**भग्नपृष्टि कटिग्रीवा वा बद्धमुष्टिर्भ्रधोमुखम् ।**
**कष्टेन लिखितं ग्रन्थं यत्नेन परिपालयेत् ।।२।। श्री ।।**

अर्थः—सिद्धान्त के सार से युक्त इस ग्रन्थ में सब मिला कर ४५१६ श्लोक है, ऐसा विद्वानों के द्वारा जानने योग्य है। अर्थात् जानना चाहिये ।।११६।।

इस प्रकार भट्टारक सकलकीर्ति विरचित सिद्धान्तसार दीपक
नाम महाग्रन्थ में पल्य आदि उपमा प्रमाणों का प्ररूपण
करने वाला सोलहवाँ अधिकार समाप्त ।।



